( दन्तुरां प्रति । ) कियद्दूरं पश्यसि ।

दन्तुरा—वडरुक्खं जाव । ( वटवृक्षं यावत् । )

जन्तुकेतुः—अत्र वटवृक्षोऽप्यस्ति किम् ।

कुलव्याधिः—वेज्जो ज्जेव तिमिराउलो । ता बुड्डिअं उवआरेण । ( वैद्य एव तिमिराकुलः । तद्ब्रुडितमुपचारेण ।

जन्तुकेतुः—( मदनमञ्जरीमवलोक्य । )

स्तनकलशाभ्यामाभ्याममुना गुरुणा नितम्बबिम्बेन ।
कस्य न मन्मथदीक्षाविधिना विधिना हृतं चेतः ॥ २७ ॥

( परिवृत्य । ) वशीकरणमारणमोहनस्तम्भनोच्चाटनमौषधमनुसरामि । (इति निष्क्रान्तः । )

( नेपथ्ये । )

नष्टश्रुतिर्व्यक्तभुजङ्गसङ्गः संगीतकानन्दविनोदबन्धुः ।
विक्रीतलज्जः स्मरबाणवर्ती जटासुरस्तस्करचक्रवर्ती ॥ २८ ॥

---

दन्तुरा के प्रति—कितनी दूर देख रही हो ?

दन्तुरा—बरगद के पेड़ तक ।

जन्तुकेतु—यहाँ क्या वट का वृक्ष भी है ?

कुलव्याधि—वैद्य ही तिमिराकुल है । तब तो निदान ही बुड़ गया ।

जन्तुकेतु—( मदनमंजरी की ओर देखकर )

विधाता ने इन स्तन-कलशों के द्वारा, इस गुरु ( बोझिल ) नितम्ब से, तथा इन मन्मथ की दीक्षा विधि से (भला) किसके चित्त को नहीं हर लिया ।२७॥

( मुड़कर ) वशीकरण, मारण, मोहन, स्तम्भन, उच्चाटन-परक औषध का अनुसरण करता हूँ । ( बाद में निकल जाता है । )

( नेपथ्य में )

कान के बहिरे, जिनका धूर्तों का साथ व्यक्त है, जो गाने-बजाने के प्रेमी हैं, जिन्होंने अपनी लज्जा बेच डाली है, कामातुर और लुटेरों के सरदार जटासुर हैं ॥ २८ ॥

( ततः प्रविशति जटासुरो नाम दिगम्बरः । )

दिगम्बरः—अलिहन्त अलिहन्त, अण्णाणरासिणा तवस्सिणा अणवरज्झा मए छेलिआ णिहदा । ता हगे विचालट्ठाणमागदो । (अर्हन्नर्हन्, अज्ञानराशिना तपस्विनानपराद्धा मम च्छागी निहता । तदहं विचारस्थानमागतः । )

( नेपथ्ये । )

भस्माङ्गरागाभिमुखः कपाली द्विजिह्वदोषाकरधूर्तमूर्तिः ।
विक्रीतलज्जो रमयन्भुजङ्गानज्ञानराशिः समुपागतोऽयम् ॥ २८ ॥

( प्रविश्य । )

अज्ञानराशिः—मया सा पुष्पवाटिकायां चरन्ती छागी निहता । तदिदं विचारयतु सभासलिरुपाध्यायः ।

सभासलिः—( सविमर्शं विचार्य । ) यदा ज्ञानपूर्वं छागीवधः कृतस्तदा दातव्यम् । नो चेन्न किमपि ।

---

( इसके बाद जटासुर नामक दिगम्बर ( जैनाचार्य )का प्रवेश होता है )

दिगम्बर—अर्हन् ! अर्हन् !! तपस्वी अज्ञानराशि ने मेरी निरपराध छागी को मार डाला है । इसी से मैं विचार-स्थान ( न्यायालय ) में आया हूँ ।

( नेपथ्य में )

शरीर में भस्म लगाए, कपाल धारण करने वाले, दोगले, दोष की खान, पक्के दगाबाज ( धूर्त मूर्ति ), ये निर्लज्ज, अज्ञानराशि भुजंगों ( अपने यारों ) को आनंदित करते हुए आ गए ॥ २८ ॥

( प्रवेश कर )

अज्ञानराशि—फुलवारी में चरती हुई छागी को मैंने मारा है । इसलिए उसका सभासलि उपाध्याय विचार करें ।

सभासलि —( तर्क-वितर्क के साथ विचार कर ) यदि ज्ञानपूर्वक ( जानकारी में ) छागी का वध किया गया है, तब तो मूल्य देना चाहिए । यदि नहीं, तो कुछ भी नहीं ।

अज्ञानराशिः—( सरभसम् । ) मया छागीति न निहता, किं तु वत्सकीति ज्ञातम् ।

सभासलिः—तर्हि जितमज्ञानराशिना । तद्गृहाण जयपत्रम् ।

तपस्विनामुना सत्यं जितमज्ञानराशिना ।
जटानां कुलटानां च यत्रैकत्र समागमः ॥ ३० ॥

अज्ञानराशिः—( सक्रोधम् । ) अये, मामुपहसत्युपाध्यायः । अहह, ब्राह्मण्यं विनापि परमप्रतिष्ठाप्रकर्षस्ते । रे रे ।

विशालतिलकारम्भ दम्भक्षोभकलानिधे ।
राजवेश्मसरःकङ्क रङ्क केनोपमीयसे ॥ ३१ ॥

सभासलिः—( सकोपम् । )

कौपीनवानपि जटापटलाकुलोऽपि
भालस्थलस्खलितभस्मकणारुणाक्षः ।
उन्मादबन्धुरुपनीय गलेऽक्षमाला-
मुन्माष्टि वारवनिता जघनं जघन्यः ॥ ३२ ॥

---

अज्ञानराशि—( शीघ्रतापूर्वक ) मैंने 'छागी' ऐसा जानकर नहीं मारा, किन्तु बछिया समझा था ।

सभासलि—तब तो अज्ञानराशि की जीत हुई । अतः जयपत्र ग्रहण कीजिए ।

जहाँ जटावालों ( जटासुर आदि ) का और कुलटाओं ( दन्तुरा आदि ) का एक जगह समागम हुआ है, वहाँ अवश्य ही इस तपस्वी अज्ञानराशि की विजय हुई ॥ ३० ॥

अज्ञानराशि—( क्रोध के साथ ) अरे, उपाध्याय मेरा उपहास करता है । अहह ! ब्राह्मणत्व के बिना भी तेरी बड़ी प्रतिष्ठा हुई ।

रे, रे,

विशाल तिलक लगाने वाले, दम्भ और क्षोभ की कला की खान, राजघराने रूपी सरोवर के बगुले, रंक ! तुम्हारी किससे उपमा दी जाय ॥ ३१ ॥

सभासलि—( कोप के साथ )



तुम लंगोट पहने हो, जटाधारी भी हो, ललाट से झरे भस्म-कण के

दन्तुरा—तुम्हेहिं लज्जा कत्थ विक्किणिदा। (युष्माभिर्लज्जा कुत्र विक्रीता।)

सभासलिः—अद्यैव हट्टे महाजनपुरतः सुशीलादेव्या सुवर्णदाम्ना क्रीता।

अज्ञानराशिः—(मदनमञ्जरीमवलोक्य।)

नेत्रानन्दभुवः प्रमोदवसतेरस्याः कुरङ्गीदृश-
स्तन्वङ्ग्याः स्तनशैलमूलविलसन्मुक्तालतापाशितः।
विस्तीर्णे जघनस्थलीपरिसरे व्यामोहलीलाभर-
भ्रान्त स्वान्तकुरङ्ग यास्यसि कुतः पञ्चेषुबाणार्दितः॥३३॥
दुर्दैवादवधीरिता रतिपतेरानन्दकन्दस्थली
प्राप्ता कल्पलता कथं कथमपि स्थानान्तरे विस्मृता।
विज्ञाता न मया जडेन पुलकैरावेदिता विह्वला
नेत्रापाङ्गतरङ्गभङ्गिमकलालीलानिधिः प्रेयसी॥ ३४॥

---

(आँखों में पड़ने के) कारण तुम्हारे नेत्र लाल हैं, उन्माद के सहोदर हो, गले में रुद्राक्ष की माला धारण करके तुम जघन्य वेश्या की जाँघ को मसलते हो॥ ३२॥

दन्तुरा—आप लोगों ने लज्जा कहाँ बेच दी है?

सभासलि—आज ही तो बाजार में महाजनपुर से (आकर) सुशीला ? देवी ने सोने के हार के द्वारा खरीद ली है।

अज्ञानराशि—(मदनमंजरी की ओर देखकर)

नेत्र के आनंद के स्थान, हर्ष के घर, इस मृगनयनी तन्वंगी के स्तनरूपी शैल की तलहटी में रंग-रेलियाँ करते हुए मोती के हार में फँसे तथा विस्तृत जघनस्थली के परिसर (आभोग) में मोह-लीला के भार से भ्रान्त, ऐ मनरूपी मृग, कामदेव के बाण से घायल होकर कहाँ जायगा॥ ३३॥

(घूमकर)

मैंने कामदेव की क्रीडाभूमि का दुर्भाग्यवश तिरस्कार किया (छोड़ दिया)

( प्रविश्य । )

मिथ्याराशिः—भो भो, सअलतवस्सिणीमुहमण्डणाए तुम्हाणं तव-स्सिणीए पसववेअणा वट्टदि । ता आगच्छध । ( भो भोः, सकलतपस्विनी-मुखमण्डनया युष्माकं तपस्विन्याः प्रसववेदना वर्तते तदागच्छत । )

अज्ञानराशिः—( अतिरभसाद्भस्म विकिरन् । ) तत्प्रसवकुशला काचिद-न्विष्यताम् ।

सभासलिः—वयमेव प्रसवकर्मणि निपुणाः ।

( ततः प्रविशति पुत्रहस्ता तपस्विनी । )

सभासलिः—( परिवृत्यावलोक्य च । ) अहो भस्माङ्कुरस्य रमणीयता । किं च ।

आदन्तजननात्सद्य आ चूडान्नैशिकी क्रिया ।
त्रिरात्रमा व्रतादेशाद्दशरात्रमतः परम् ॥ ३५ ॥

---

और किसी-किसी प्रकार बड़ी कठिनाई से प्राप्त कल्पलता को अन्य स्थान में खो दिया । नेत्रों के अपांग की तरंग-भंगिमा ( नजाकत, मटकाने ) की चतुराई की क्रीडाओं की खान, ( और ) रोमांच के द्वारा ( अपनी दशा को ) सूचित करने वाली, व्याकुल प्रेमिका को मुझ जड़ ने नहीं समझा ॥ ३४ ॥

( प्रवेशकर )

मिथ्याराशि—भो, भो, समस्त तपस्विनियों में प्रमुख, हमारी तपस्विनी को प्रसववेदना हो रही है, इसलिए ( आप लोग ) चलें ।

अज्ञानराशि—( बड़ी तेजी से भस्म बिखेरता हुआ ) तब तो प्रसव ( बच्चा जनाने ) में कुशल किसी स्त्री की खोज कीजिए ।

सभासलि—हम सब ही प्रसव-क्रिया में निपुण हैं ।

( इसके बाद हाथ में लड़के को लिए तपस्विनी प्रवेश करती है )

सभासलि—( घूमकर और देखकर ) वाह ! यह भस्मांकुर की खूबी ( रमणीयता ) है । और भी—

( बालक के मरण का अशौच ) दांत निकलने से पूर्व तत्क्षण, चूड़ा-करण संस्कार से पूर्व का ( अशौच ) एक रात तक, व्रतादेश ( = उपनयन

दिगम्बरः—दन्तुले, हगे कामाउले मअणमञ्जरीणिमित्तं आगदे। ता गेण्हदु भोदी अप्पमलेण सुवण्णघडिदं अलिहन्तम्। (दन्तुरे, अहं कामाकुलो मदनमञ्जरीनिमित्तमागतः। तद्गृह्णातु भवती अल्पमूल्येन सुवर्ण-घटितमर्हन्तम्।)

दन्तुरा—(तपस्विनं प्रति।) भो भुअङ्गराअ, तुम्हेहिं जडासुरो व-सीकरणमन्तं सिक्खविदो। (भो भुजंगराज, युष्माभिर्जटासुरो वशीकरण-मन्त्रं शिक्षितः।)

अज्ञानराशिः—मयैव वात्सल्यादुच्चाटनमोहनमारणरण्डावशीकरण-मन्त्रा अस्मै प्रदत्ताः।

जटासुरः—तेहिं जेव्व मन्तेहिं हगे धम्मचलणसीलाए कुट्टणीरक्ख-सीएमुहकन्दरे पडिदो (तैरेव मन्त्रैरहं धर्मचरणशीलायाः कुट्टनीराक्षस्या मुख-कन्दरे पतितः)।

दन्तुरा—विमणा मअणमञ्जरी। ता जो एत्थ कुरूवो मलपङ्कमि-स्सिदो सो णीसारीअदु (विमना मदनमञ्जरी। तद्योऽत्र कुरूपो मलपङ्क-मिश्रितः स निःसार्यताम्)।

---

संस्कार में ब्रह्मचार्यादि व्रतों के उपदेश) के पूर्व की तीन रात तक इसके बाद दस रात्रि का (अशौच) लगता है ॥ ३५ ॥

(मुड़कर)

दिगम्बर—दन्तुरे, मैं कामाकुल होकर मदनमंजरी के निमित्त आया हूँ। इसलिए आप अल्पमूल्य में ही (बहुमूल्य) सुवर्णनिर्मित अर्हत् (मूर्ति) को ग्रहण करें।

दन्तुरा—(तपस्वी के प्रति) अजी भुजंगराज, आप लोगों ने जटासुर को वशीकरण मंत्र की शिक्षा दी है।

अज्ञानराशि—मैंने ही वात्सल्यभाव से उच्चाटन, मोहन, मारण, रण्डा-वशीकरण मंत्रों को इसे प्रदान किया है।

जटासुर—उन्हीं मंत्रों के द्वारा मैं धर्मचरणशीला कुट्टनी, राक्षसी के मुखरूपी कंदरा में गिर गया था।

दन्तुरा—मदनमंजरी उदास है। इसलिए जो यहाँ कुरूप तथा मलपंक से मिश्रित है उसे निकाल बाहर करो।

जटासुरः—( सरभसं लगुडमादाय । ) मए जेव्व णीसारिदव्वा सव्वे । ( मयैव निःसारयितव्याः सर्वे ) ।

सभासलिः—तदयं मुष्टिलगुडन्यायः । ( पुरोऽवलोक्य । ) अहो पाण्डित्यम् ।

पुनस्त्रिदण्डः पुनरेकदण्डः पुनःपुनर्वञ्चकतामुपेतः ।
तपस्वितामेत्य जटासुरोऽयं नग्नोऽभवद्वञ्चकचक्रवर्ती ॥३६॥

( पुनरवलोक्य । ) युक्तमुक्तं केनापि ।

उभावप्यश्रुतग्रन्थावुभावपि जडात्मकौ ।
अहो मोहस्य माहात्म्यं यदेकः शिष्यतां गतः ॥ ३७ ॥

( प्राचीमवलोक्य । ) अये, शशाङ्ककरनिकरनिवारिततिमिरमनोहरा दिशः । तथा हि ।

---

जटासुर—( तेजी से लाठी लेकर ) मैं ही सबको निकाल बाहर करता हूँ।

सभासलि—इसीलिए तो यह मुष्टिलगुड न्याय है। ( आगे की ओर देखकर ) वाह रे विद्वत्ता !

पुनः त्रिदण्डी ( रामानुजाचार्य के मतावलंबी ), फिर एकदण्डी ( शंकराचार्य के मतानुयायी ), यह बार-बार वंचकता को धारण करनेवाला, तपस्वी होकर भी ठगसम्राट् जटासुर नंगा ( दिगम्बर ) हो गया है ॥ ३६ ॥

( फिर से देखकर ) किसी ने ठीक ही कहा है।

दोनों में से किसी ने ग्रन्थ का नाम भी नहीं सुना तथा दोनों जड़ प्रकृति के हैं। अहो, यदि ( इन दोनों में ) एक ने शिष्यत्व स्वीकार कर ही लिया, तो यह सब मोह का माहात्म्य है ( अर्थात् यह सब अज्ञान की महिमा ही समझिए ) ॥ ३७ ॥

( पूर्व दिशा की ओर देखकर ) अरे, चन्द्रमा की किरणों ने अन्धकार दूर कर दिया है, जिससे दिशाएँ मनोहर लग रही हैं। और भी :—

एष स्वर्गतरङ्गिणीजलमिलद्दिग्दन्तिदन्तद्युती
राजद्राजतकुम्भविभ्रमधरः शीतांशुरभ्युद्गतः ।
हंसीयत्यमलाम्बुजीयति लसड्डिण्डीरपिण्डीयति
स्फारस्फाटिककुण्डलीयति दृशामानन्दकन्दीयति ॥३८॥

( इति निष्क्रान्ताः सर्वे । )

लज्जाविक्रयो नाम प्रथमोऽङ्कः ।

---

स्वर्ग-गंगा के जल से मिलता—जुलता दिग्गजों के दांत की भाँति जिसकी चमक है, शोभित होते हुए चाँदी के घड़े की भ्रांति वाला यह चन्द्रमा उग गया है। जो ( क्रमशः ) इसकी तरह आचरण कर रहा है, स्वच्छ कमल की भाँति है, चमकते हुए समुद्रफेन ( डिंडीर ) के पिंड की नाई है, बड़े स्फाटिक कुण्डल की तरह है और आँखों को अत्यधिक आनंद दे रहा है ॥३८॥

( इसके बाद सब चले जाते हैं । )

॥ लज्जाविक्रय नामक प्रथम अंक समाप्त ॥

---

# द्वितीयोऽङ्कः

(ततः प्रविशति विश्वासघातकनाम्ना मित्रेणानुगम्यमानो निःसंतानग्रामीणः सङ्ग्रामविसरो नाम राउत्तराजः।)

(संग्रामविसरः सहर्षं कुट्टनीं वामपाणिना प्रणम्योपविशति।)

दन्तुरा—पुत्तअ, चिरं जीव। (पुत्रक, चिरं जीव।)

सङ्ग्रामविसरः—(मदनमञ्जरीमवलोक्य।)

एतानि तानि हरनेत्रशिखिप्रबन्ध-
दग्धस्मरव्रणविनाशरसायनानि।
केषां न विस्मयकराणि नितम्बिनीनां
विश्वप्रियाणि नयनार्धविलोकितानि ॥ १ ॥

---

## दूसरा अंक

(इसके बाद विश्वासघातक नामक अपने मित्र के साथ निःसंतान गाँव का रहने वाला संग्रामविसर नामक राउत्तराज प्रवेश करता है।)

(संग्रामविसर सहर्ष कुट्टनी (दन्तुरा) को बाँएँ हाथ से प्रणाम करके बैठता है।)

दन्तुरा—पुत्र, दीर्घायु हो!

संग्रामविसर—(मदनमंजरी की ओर देखकर) भला इन नितम्बिनियों की ये लोकप्रिय टेढी चितवनें, जो शंकर के तृतीय नेत्र के अग्नि से दग्ध काम के घाव को दूर करने में रसायनस्वरूप हैं, किसको आश्चर्य में नहीं डाल देती हैं॥ १॥

अहो आश्चर्यम् ।

मुखरं नूपुरयुगलं प्रथयत्यभिसारमायताक्षीणाम् ।
इति निर्मुखयोः स्तनयोर्मध्यं न त्यजति पञ्चशरः ॥ २ ॥

किं च ।

नूनमुन्मादयन्त्येता नपुंसकमपि स्त्रियः ।
यदशान्तकुचोपान्तयातायातपरं मनः ॥ ३ ॥

( प्रविश्य । )

विश्वासघातकः—( सहर्षम् । )

उवहसइ पम्हलच्छी लच्छीए गहिरजलहिजलवासम् ।
आलिङ्गणपरिचुम्बणरहिअं गोरीए सोहग्गम् ॥ ४ ॥

( उपहसति पद्मलाक्षी लक्ष्म्या गभीरजलधिजलवासम् ।
आलिङ्गनपरिचुम्बनरहितं गौर्याः सौभाग्यम् ॥ )

---

अहो, आश्चर्य है ।

वड़ी-बड़ी आँखोंवाली स्त्रियों की झनझनाती पायजेब उनके अभिसार को सूचित करती है । इसीलिए कामदेव मुखरहित स्तनों के मध्य भाग को नहीं छोड़ रहा है । ( अर्थात् वहाँ छिप रहा है ) ॥ २ ॥

और भी—

निःसंदेह ये स्त्रियाँ नपुंसक को भी उन्मत्त कर दे रही हैं, क्योंकि मनः इनके अशान्त कुचों के पास ही आता-जाता रहता है ॥ ३ ॥

( प्रवेशकर )

विश्वासघातक—( सहर्ष )

यह सुन्दर पलकोंवाली रमणी ( पद्मलाक्षी ) गौरी के आलिंगनपरिचुम्बन से रहित सौभाग्य तथा लक्ष्मी के अथाह समुद्र के जल में निवास का उपहास करती है ॥ ४ ॥

[ भावार्थ यह है कि भगवान् शिव के मस्तक पर भगवती गंगा का निवास होने के कारण पार्वती को वास्तविक आलिंगनादि का आनन्द नहीं

सङ्ग्रामविसरः—(दन्तुरां प्रति।) मातः, भुजद्वयोपार्जितं यदस्मदीयं तद्युष्मदीयमेव। किं तु ममाद्य नरपतिपुरतो राजवाहनतुरगप्रार्थनारसिकस्य मदनमञ्जरीदत्तहृदयस्य सङ्ग्रामावसरे विसरः संवृत्तः।

दन्तुरा—जइ सो राआ राअवाहणं पअच्छदि, ता राउत्तराअसङ्गामविसरेण किं कादव्वम्। (यदि स राजा राजवाहनं प्रयच्छति, तदा राउत्तराजसङ्गामविसरेण किं कर्तव्यम्।)

संग्रामविसरः—सङ्ग्रामे तदेवारुह्य पलायनं विधेयम्।

दन्तुरा—राउत्तराअ, जुत्तमिदं तुम्हाणम्। (राउत्तराज, युक्तमिदं युष्माकम्।)

मदनमञ्जरी—(सहर्षम्।) एदेहिं जेव्व चरिदेहिं सअलजुवइवल्लहा तुम्हे। (एतैरेव चरितैः सकलयुवतिवल्लभा यूयम्।)

---

मिलता है, क्योंकि सजातीय (स्त्री) से लज्जा लगती है। लक्ष्मी के उपहास का कारण यह है कि समुद्र के अथाह जल में रात-दिन रहती है ऐसी दशा में भूतल की रहने वाली इस रमणी से कोई समता नहीं है।]

संग्रामविसर—(दन्तुरा के प्रति) हे माता! इन भुजाओं द्वारा अर्जित जो कुछ हमारा है, वह तो आप ही का है। किन्तु आज राजा के सामने राजवाहन-अश्व की माँग करने में रसिक, और मदनमंजरी को चित्त दे देने वाले मेरा लड़ाई के अवसर पर पलायन (विसर) हो गया।

दन्तुरा—यदि वह राजा राजवाहन को दे देता, तो राउत्तराज संग्रामविसर क्या करते?

संग्रामविसर—संग्राम में उसी पर चढ़ कर भाग जाता।

दन्तुरा—राउत्तराज, आपलोगों के लिए यह उचित है।

मदनमंजरी—(सहर्ष) इन्हीं सब कामों के द्वारा तुम समस्त युवतियों के प्रिय हो।

संग्रामविसरः—( तामालिङ्ग्य । )

**कोऽयं व्याजविधिः पुनः पुनरसौ वक्रा कटाक्षच्छटा**
**कम्पस्वेदपरिश्रमैरनुपमैरेभिः किमुच्छृङ्खलैः ।**
**प्रस्तावान्तरजल्पितानि सरला दृष्टिः स्मितं संवृतं**
**तन्वङ्ग्यास्त्रियुगीणसारममृतं मोक्षः पलालोपमः ।। ५ ।।** ✓

( दन्तुरां प्रति । ) तत्कुत्र बन्धकीकृतः सारमेयो मे ।

दन्तुरा—स लोहसंकलं भञ्जिअ मं कम्मोडिअ ण जाणीअदि कहिं गदो । ( स लोहशृङ्खलां भङ्क्त्वा मां······न ज्ञायते कुत्र गतः । )

सङ्ग्रामविसरः—स मया विश्वासघातकपुरत एव टङ्कशतेन क्रीतः । सर्वाखेटकचतुरः पितृवदस्मान्पुष्णाति । अतिदुर्ललिततया जनन्याः क्रोडे स्वपिति । बालकैः सह क्रीडति । चुम्बति मुखाम्बुजानि । तन्मित्र विश्वासघातक, प्रबोधयैनाम् ।

---

संग्रामविसर—( उसे आलिंगन कर )

अनुपम और अटपटे कम्प, स्वेद, रतिजनित खेद से क्या मतलब, यह कौन सी बहानेबाजी है, बारबार वह कुटिल कटाक्षों की छटा (क्या चीज है), ( समागम के ) प्रस्ताव में बीच बीच में बकना, सौम्य दृष्टि, मुस्कुराहट, तन्वंगियों की ( ये सब चेष्टाएँ ) तीनों युगों का सार-स्वरूप अमृत है। ( इनके सामने ) मुक्ति तो पुआल के समान है ।। ५ ।।

( दन्तुरा के प्रति ) तब मेरा बंधक में रखा हुआ कुत्ता कहाँ है ?

दन्तुरा—वह तो लोहे की शृंखला को तोड़कर मुझको नहीं मालूम कहाँ गया ।

संग्रामविसर—मैंने उसे विश्वासघातक के सामने ही सौ 'टंक' में खरीदा है । सब तरह के शिकार में चतुर वह हम सबको पिता की भाँति पालता था । ढीठपने से माताजी के गोद में सोता था । बालकों के साथ खेलता था । मुखकमल को चूमता था । इसलिए मित्र विश्वासघातक, इन्हें समझाओ ।

काट may = Divide
बाँट Hindi

विश्वासघातकः—( कुट्टनीकर्णमुपेत्य । ) इमिणा विक्किणिदेण पञ्च वराडिआ वि ण लहदि । अण्णं अ, मअणमञ्जरिं गेण्हिअ पलाइदुमिच्छेदि । जइ अण्णधा तदा दे पाअजुअलं छिवामि । अह अप्पणो पिअरं वन्धामि (पुनः कर्णमुपेत्य ।) एदस्स सुवण्णकलसो वट्टदि । तं दाव गेण्ह । तुए मए अद्धं अद्धं वण्टिअ गहीअदु । एसो उण णीसारीअदु दुज्जणो । (अनेन विक्रीतेन पञ्च वराटिका अपि न लभ्यन्ते । अन्यच्च, मदनमञ्जरीं गृहीत्वा पलायितुमिच्छति । यद्यन्यथा तदा ते पादयुगलं स्पृशामि । अथात्मनः पितरं बध्नामि । एतस्य सुवर्णकलशो वर्तते । तं तावद् गृहाण । त्वया मयार्धमर्धं विभज्य गृह्यताम् । एष पुनर्निःसार्यतां दुर्जनः । )

दन्तुरा—जइ ण एआरिसा तुम्हे ता कहं मअणमञ्जरी रत्तिदिवं तुम्ह गुणगणं सुमरदि । ( यदि नैतादृशा यूयं तत्कथं मदनमञ्जरी रात्रिंदिनं युष्मद्गुणगणं स्मरति । )

सङ्ग्रामविसरः—भो भो मित्र विश्वासघातक, निवेदय मम निःसंतानग्रामीणपट्टकम् ।

विश्वासघातकः—तस्स गामस्स वराडिआ जूअसंबन्धेण मए जेव्व गहिदा । अण्णं उण आदाउ णिवेदीअदु ( इति पत्रं समर्पयति । ) ( तस्य ग्रामस्य वराटिका द्यूतसंबन्धेन मयैव गृहीता । अन्यत्पुनरादाय निवेदयतु । )

---

विश्वासघातक—( कुटनी के कान के पास जाकर ) इसके बेचने से पाँच कौड़ियाँ भी नहीं मिल सकती । दूसरी बात है कि मदनमंजरी को लेकर भागना चाहता है । यदि ऐसा न हो, तो तुम्हारे पैर छूता हूँ । अनन्तर अपने पिता को बाँधता हूँ । ( फिर कान के पास पहुँचकर ) इसका सोने का कलश है । तब तक उसे लेलो । हम-तुम आधा-आधा बाँट लें । फिर इस दुष्ट को तो निकाल बाहर करो ।

दन्तुरा—यदि आप लोग ऐसे न होते तो मदनमंजरी रात-दिन आप लोगों के गुणों का स्मरण क्यों करती ।

संग्रामविसर—अजी मित्र विश्वासघातक, मेरे निःसंतान गांव के पट्टे के विषय में निवेदन करो ।

विश्वासघातक- जुए में उस गाँव की कौड़ी मैंने ले ली है । कोई दूसरी चीज पुनः लाकर कहो । ( पत्र देता है । )

सङ्ग्रामविसरः—( मुखं प्रसार्य पठति । )

त्रातालीमृतचटकैः सूकरविड्भिश्च मृतकवस्त्रैश्च ।
पवनानीतदलैरपि विक्रीतैः किं न धनलाभः ॥ ६ ॥

( वृद्धां जननीमुपनीय कुट्टनीं प्रति । ) अस्मदाखेटकौतुकं शुना विना न भवति । तदम्बैव कतिपयदिनानि यावदस्तु बन्धके । अनया च प्रतिदिनमवहितया सकलं दासीकर्म कर्तव्यम् । (मदनमञ्जरीमवलोक्य सानन्दम्)

प्रस्खलतु नीविबन्धः स्विद्यतु जघनं प्रवेपतामङ्गम् ।
तदपि भुजंगमनोज्ञा स्मरसंपल्लम्पटा कुलटा ॥ ७ ॥

(सोद्वेगम् ।) विज्ञातास्तावद्विश्वासघातकाधिष्ठिता निजग्रामादयः । तत्प्रार्थ्यतामृणार्थं साधुझंकटकसारः ।

---

संग्रामविसर—( मुख फैलाकर पढ़ता है )

आँधी से मरे हुए पक्षियों, सूकर की विष्ठाओं और मृतक के कपड़ों तथा हवा से उड़ाकर लाए गए पत्तों की बिक्री से क्या धन-लाभ नहीं होता ॥ ६ ॥ ( बूढी माता को समीप में लाकर कुटनी के प्रति ) कुत्ते के बिना हमारे शिकार का मजा नहीं मिलता । इसलिये अम्बा ही कुछ दिनों तक बंधक में रहें । और इन्हें सावधानी से समस्त दासीकर्म करना चाहिए । ( मदनमंजरी की ओर देखकर आनंद के साथ )

फुफुती की गाँठ ( नीवीबंध ) खिसक जाय, जाँघ पसीने से भर जाय, शरीर काँप उठे; फिर भी लम्पट की सुन्दरी, काम की सम्पदा, लम्पटा ( पर-पुरुषों में आसक्त रहने वाली ), कुल्टा ही तो है ॥ ७ ॥

( उद्वेग के साथ ) तो विश्वासघातक के द्वारा कब्जा किए हुए अपने गाँव आदि को भी जान लिया । अतः साधु झकटकसार से ऋण के लिए प्रार्थना करनी चाहिए ।

( प्रविश्य । )

झकटकसारः—सङ्ग्रामविसर, किणिदसुणअस्स जइ कवडिआ ण होन्ति ता मादरं विक्किणिअ कुक्कुरकवडिअं पअच्छ । ( सङ्ग्रामविसर, क्रीतशुनकस्य यदि कपर्दका न भवन्ति तदा मातरं विक्रीय कुक्कुरकपर्दकान् प्रयच्छ )

सङ्ग्रामविसरः—ऋणार्तस्य मम तावत्पञ्चदशपणान्युपनयतु भवान् ।

झकटकसारः—सङ्ग्रामविसर, अम्हमज्जादाए गेण्ह कवडिअम् । ( सङ्ग्रामविसर, अस्मन्मर्यादया गृहाण कपर्दकान् । )

सङ्ग्रामविसरः—( सविषादम् । ) कीदृशी ते व्यवहारमर्यादा ।

झकटकसारः—( संस्कृतमाश्रित्य । )

द्विगुणग्रहणेच्छायां ताम्बूलं नैष्ठिकीं कलाम् ।
भजन्ते ग्राहकाः पूर्वं राजपुत्रगतागतैः ॥ ८ ॥

दन्तुरा—(सोद्वेगम् ।) इमिणा लडअमेलएण उवहसिदा मअणमञ्जरी । सव्वे वि वअणसारा भणिदं वि ण पअच्छन्ति । ( अनेन लटकमेलकेनोपहसिता मदनमञ्जरी । सर्वेऽपि वचनसारा भणितमपि न प्रयच्छन्ति । )

---

( प्रवेश कर )

झकटकसार—संग्रामविसर, यदि खरीदे कुत्ते के लिए कौड़ियाँ न हों, तो माता को बेंचकर कुक्कुर के लिए कौड़ी दे दो ।

संग्रामविसर—तब तक आप मुझे ऋण के लिए आतुर को पन्द्रह कौड़ी ही दे दें ।

झकटकसार—संग्रामविसर, हमारी मर्यादा से कौड़ी ग्रहण करो ।

संग्रामविसर—( विषाद के साथ ) कैसी तुम्हारी व्यवहार-मर्यादा है ?

झकटकसार—( संस्कृत का आश्रय लेकर )

राजकुमारों के आने-जाने के कारण सर्वप्रथम सामान्य ग्राहक लोग भी दुगुना पाने की इच्छा से ( कुटनी आदि के द्वारा उपहार में दिए गए ) ताम्बूल आदि के रूप में नियमित आदर को स्वीकार करते हैं ॥ ८ ॥

दन्तुरा—( उद्वेग के साथ ) धूर्त सम्मेलन ने तो मदनमंजरी का उपहास ही किया । ये सब बात ही कहने वाले हैं, कुछ देते नहीं ।

( नेपथ्ये । )

परधननिविष्टदृष्टिर्मिथ्याशुक्लस्तमोमयो जगति ।
सितदशनकिरणधोरणिधौतदिगन्तः परिस्फुरति ॥ ९ ॥

अपि च ।

ब्राह्मण्यदर्पपरिपृष्टविरञ्चिलीलः
शंभोरपि व्रतविधावुपहासशीलः ।
कूपाम्बुधौतकपिलाम्बरवेषवर्ती
दम्भप्रियः स्फुरति वञ्चकचक्रवर्ती ॥ १० ॥

( ततः प्रविशति मिथ्याशुक्लः । )

मिथ्याशुक्लः—( परिवृत्यावलोक्य च । ) आर्ये, न भेतव्यं न भेतव्यम् । स्वाधीनैव लटकमेलकमण्डली । तथाहि ।

अज्ञानराशिर्व्यसनाकरोऽयमयं कुलव्याधिरुपाधिपूर्णः ।
जटासुरोऽयं भुवि जन्तुकेतुर्विश्वासघाती नहि कश्चिदन्यः ॥११॥

---

( नेपथ्य में )

पराए धन में नजर रक्खे हुए अंधकारमय मिथ्याशुक्ल ( झूठे धर्मात्मा कहलाने वाले ) संसार में अपने सफेद दाँतों की किरणावलियों से सारे दिग्मंडल को उजला करते हुए चमकते हैं ॥ ९ ॥

और भी —

जिन्होंने ब्राह्मणत्व के अभिमान में ब्रह्मा की लीला को पीस डाला है, जो व्रतविधान में शंकर का भी उपहास करनेवाले हैं, जो कुएँ के जल से धोए हुए पीले रंग के वस्त्र को धारण करते हैं, वे पाखंडी ठगों के सम्राट् ( मिथ्याशुक्ल ) शोभित होते हैं ॥ १० ॥

( इसके बाद मिथ्याशुक्ल प्रवेश करते हैं । )

मिथ्याशुक्ल—( घूमकर और देखकर ) आर्ये, मत डरो, मत डरो । धूर्तमण्डली स्वतन्त्र है । क्योंकि :—

ये अज्ञानराशि, ये व्यसनाकर, छल से पूर्ण ये कुलव्याधि, ये जटासुर, ये जन्तुकेतु हैं, जिनके समान संसार में दूसरा कोई विश्वासघाती नहीं ॥ ११ ॥

( सकोपम् । )

परापकारशून्यो यः क्षणार्धमपि तिष्ठति ।
स लोहकारभस्त्रेव श्वसन्नपि न जीवति ॥ १२ ॥

( मदनमञ्जरीमवलोक्य स्वगतम् । )

उल्लङ्घ्य व्यासवाक्यामृतरससरसीं विश्वभव्यामभव्यां
ज्ञात्वा हेयानहेयान्सहजरिपुगणान्वीक्ष्य सभ्यानसभ्यान् ।
सेवामुन्मुच्य शंभोर्जगदभयकलाशासनव्यग्रपाणे-
र्मोहाल्लीलावतीनां व्यसनभुवि नरीनर्ति चेतःपरेतः ॥ १३ ॥

( नेपथ्ये । )

गुरोर्गिरः पञ्च दिनान्युपास्य
वेदान्तशास्त्राणि दिनत्रयं च ।
अमी समाघ्रातवितर्कवादाः
समागताः फुङ्कटमिश्रपादाः ॥ १४ ॥

---

( क्रोध के साथ )

जो दूसरे के अपकार से शून्य होकर आधे क्षण भी रहता है वह लोहार की भाथी की तरह साँस लेते हुए भी जीवित नहीं ॥ १२ ॥

( मदनमंजरी की ओर देखकर मन में )

अमृत रस को टपकाने वाली व्यास की वाणी का उल्लंघन करके, विश्व में भव्य ( मंगलदायक ) को अभव्य समझकर, हेय ( त्यागने योग्य ) को अहेय जानकर, असभ्य सहज रिपुओं को सभ्य की तरह देखकर, संसार को अभय-दान देने तथा शासन में व्यस्त हाथवाले भगवान् शिव की सेवा को छोड़कर यह मनरूपी भूत भ्रमवश लीलावतियों की व्यसन भूमि पर बार बार नाच रहा है ॥ १३ ॥

( नेपथ्य में )



गुरु के वचनों की पाँच दिन तक उपासना करके ( पढ़ करके ) और वेदान्त

( ततः प्रविशति फुङ्कटमिश्रः ) ।

फुङ्कटमिश्रः—अये, प्रासादशिखरप्राङ्गणमारूढा मदनमञ्जरी । तथाहि ।

उद्ग्रीवयन्धरणिमण्डलमप्रयत्ना-
दावर्जयन्नमरवृन्दमुखाम्बुजानि ।
अस्या विनोदयति कस्य न चित्तवृत्तिं
प्रासादशैलशिखरप्रणयी मुखेन्दुः ॥१५॥

मिथ्याशुक्लः—भो भोः फुङ्कटमिश्राः, युष्मानभिवादये ।

फुङ्कटमिश्रः—( उच्चैः । ) दीर्घायुर्भूयाः । ( उपसृत्य । ) कुशलं भवतां शुण्डवालग्रामनिवासिनाम् ।

मिथ्याशुक्लः—युष्मत्प्रसादात् ।

फुङ्कटमिश्रः—किं व्याख्यायते भवता ।

---

शास्त्र को केवल तीन दिन तक अध्ययन कर तथा न्यायदर्शन ( वितर्कवाद ) को सूँघकर ( अर्थात् केवल सूँघकर न कि पढ़कर ) ये फुंकटमिश्रपाद आए हैं ॥ १४ ॥

( इसके बाद फुंकटमिश्र प्रवेश करते हैं )

फुंकटमिश्र—अरे, मदनमंजरी महल की ऊपरी मंजिल पर चढ़ गई । क्योंकि—

बिना प्रयत्न से पृथ्वीमंडल को गर्दन से ऊपर की ओर उठाता हुआ तथा देवताओं के मुखमंडल को अपनी ओर आकर्षित करता हुआ प्रसादरूपी पर्वत के शिखर का प्रेमी इसका ( मदनमंजरीका ) मुखरूपी चन्द्र, भला किसके चित्तको आनंदित नहीं करता ॥ १५ ॥

मिथ्याशुक्ल—अजी फुंकटमिश्र, आपको अभिवादन करता हूँ ।

फुंकटमिश्र—(उच्चस्वरसे ) दीर्घायु होवो । ( समीप जाकर ) आप सब शुण्डवाल गाँव के निवासियों का कुशल तो है ?

मिथ्याशुक्ल—आपकी दया से ।

फुंकटमिश्र—आप क्या व्याख्या कर रहे हैं ?

मिथ्याशुक्ल:—'चोदनालक्षणोऽर्थो धर्मः' इत्यत्र सूत्रे धर्मनिर्णयं विधाय 'अष्टाकपालं हविर्निर्वपेत्स्वर्गकामः' इत्येवमादिभिर्युक्तिभिः साधनाधिकरणं व्याख्यायतेऽस्माभिः।

फुङ्कटमिश्रः—( सहर्षम् । ) वत्स मिथ्याशुक्ल, महामहोपाध्यायोऽसि। ( सविमर्शम् । ) अहह। ब्राह्मण्यं विनापि परमः प्रतिष्ठाप्रकर्षः। तथा हि राढीया वचनरचना—

एष व्याकरणं न वेत्ति न कृतः काव्येष्वनेन श्रमः
श्रुत्वाचामति भट्टवार्तिकगिरः स्नाति स्पृशंस्तद्विदः।
चण्डालानिव तर्कशासनपटून्नैयायिकान्मन्यते
राढीयैरतिहर्षगद्गदगलैः प्राभाकरः श्रूयते ॥ १६ ॥

---

मिथ्याशुक्ल—'चोदनालक्षणोऽर्थो धर्मः' ( चोदना=वेद या विधि, लक्षण=प्रमाण, अर्थ=श्रेयस्साधन जो है उसे धर्म कहते हैं। ) इस सूत्र में धर्म का निर्णय करके 'अष्टाकपालं हविर्निर्वपेत्स्वर्गकामः' ( अर्थात् जो आठ कपालों में सिद्ध किए हुए पुरोडाश को अग्निदेवता के लिए हवन करे उसे स्वर्ग होता है। ) इत्यादि युक्तियों के द्वारा हम साधनाधिकरण ( श्रेयस्साधन के विचार ) की व्याख्या करते हैं।

फुंकटमिश्र—( सहर्ष ) वत्स मिथ्याशुक्ल, महामहोपाध्याय हो। ( विचारपूर्वक ) आश्चर्य है, तुम ब्राह्मणत्व के बिना भी परम प्रतिष्ठा को पहुँच गए। क्योंकि यह [1]राढ़ियों की वचन-रचना है—

यह व्याकरण को नहीं जानता, न इसने काव्यों में परिश्रम किया है, फिर भी भट्ट ( कुमारिल भट्ट ) के वार्तिक के शब्दों को सुनकर आचमन करता है

---

१ राढ़िया—'राढा' या 'राढी' शब्द बंगाल प्रांत के उत्तरी भाग के लिए व्यवहृत किया जाता है। दूसरी जनश्रुति यह भी है कि राजा लक्ष्मणसेन के शासन-काल में दक्षिण भारत से आए हुए ब्राह्मणों को राढा या राढी नाम प्रदान किया गया और उनसे संबंधित जो रीति या परिपाटी चली वही 'राढ़िया' कहलाई।

मिथ्याशुक्लः—( सकोपम् । ) अद्यास्मद्यज्ञागारवार्ता नाकर्णिता भवद्भिः । तथाहि ।

संसिक्ते कुशवारिणा मखपतौ ब्रह्मण्युपान्तस्थिते
यज्ञागारगताः कथं कथमपि स्पृष्टाः किमिन्द्रादयः ।
कोणस्थोऽपि पुरस्कृतोऽपि यजुषा गौरीभुजंगो मया
हव्याशाविकलः कपालिकधिया निष्कासितो धूर्जटिः ॥ १७ ॥

किं च, विपमैव भवतां वाचोयुक्तिर्दुण्ढौलीग्रामनिवासिनाम् । पृच्छामि तावत् । एकदण्डमतमभ्यस्तं भवद्भिः । तत्कथं मिश्रता भवताम् ।

फुक्कटमिश्रः—व्याख्यायतेऽस्माभिः कर्ममीमांसा ब्रह्ममीमांसा च । अतो दर्शनद्वयज्ञानाद्वयं मिश्राः ।

---

और उनके जाननेवालों से छूकर स्नान करता है । तर्कशास्त्र में पटु नैयायिकों को चंडाल की तरह मानता है, अत्यन्त हर्ष के कारण गद्-गद् कंठवाले राढियों के द्वारा प्रभाकर (प्रभाकर का शिष्य) सुना जाता है (माना जाता है) ॥१६॥

मिथ्याशुक्ल—(क्रोध के साथ ) आज आपने हमारी यज्ञागारसंबंधी बात नहीं सुनी ? क्योंकि—

यजमान ( मखपति ) को ब्रह्माके समीप में कुश के जल से संसिक्त यज्ञासन पर बैठा दिए जाने के बाद, यज्ञमण्डप में आए हुए इन्द्र आदि देवताओं को बड़ी कठिनाई से स्पर्श किया गया । यज्ञमंडप के एक भाग में स्थित तथा यजुर्वेद के मंत्र से पुरस्कृत गौरी के भुजंग ( शिव ) को, जो हविष्यान्न की आशा से व्यग्र हो रहे थे; मैंने कापालिक बुद्धि के कारण निकाल बाहर कर दिया ॥ १७ ॥

क्योंकि दुण्ढौली गाँव के निवासी आपलोगों की बात उल्टी-पुलटी ही है । इसलिए पूछता हूँ कि आपने तो एकदण्ड ( शंकराचार्य ) के मतका अभ्यास किया है, तब आपकी मिश्रता कैसे हुई ?

फुंकटमिश्र—हम कर्ममीमांसा ( = पूर्वमीमांसा, जिसमें धर्मका व्याख्यान होता है ) और ब्रह्ममीमांसा ( = वेदान्त, जिसमें ब्रह्म का विचार किया जाता

मिथ्याशुक्लः—अये, परस्पराविरोधादेकमेव दर्शनम। तत्कुतो मिश्राभिधानम्। किं च, वेदान्तवादिनां भवतामप्रामाणिकमद्वैतं प्रामाणिकं वा। प्रमाणमस्ति चेद् द्वैतापत्तिः। अथ प्रमाणं नास्ति चेत्कथमद्वैतोपलब्धिः।

फुङ्कटमिश्रः—अस्त्येव प्रमाणं किं त्वभिन्नम्।

मिथ्याशुक्लः—तदेव प्रमाणं तदेव प्रमेयमिति गम्भीरा वेदान्तचर्चा।

फुङ्कटमिश्रः—अलमतिशुष्कचर्वणेन। मदनमञ्जरीस्वस्त्ययनार्थं वयमागताः।

मिथ्याशुक्लः—( मदनमञ्जरीमवलोक्य। )

किं नेत्रयोरमृतवर्तिरियं विधातु-
राद्या किमद्भुतशरीरविधानलेखा।
संसारसारमहह त्रिजगत्पवित्रं
तद्रत्नमेतदुपसर्पति पङ्कजाक्षी ॥ १८ ॥

---

है ) की व्याख्या करते हैं। अतः दो दर्शनों के ज्ञान के कारण हम मिश्र हुए।

मिथ्याशुक्ल—अरे, परस्पर में कोई विरोध न होने के कारण एक ही दर्शन कहलाया। तब मिश्र नाम कैसे हुआ ? और भी आप वेदान्तवादियों का अद्वैत अप्रामाणिक है या प्रामाणिक ? यदि प्रामाणिक है, तबतो द्वैत की आपत्ति हो गई। अथवा यदि प्रामाणिक नहीं है, तब कैसे अद्वैत की उपलब्धि हुई ?

फुंकटमिश्र—प्रमाण तो है ही, किन्तु भिन्न नहीं है।

मिथ्याशुक्ल—'वही प्रमाण और वही प्रमेय' यदि ऐसा है, तबतो आप की वेदान्तचर्चा भी बड़ी गंभीर है।

फुंकटमिश्र—अत्यन्त शुष्क विषय की चर्चा की आवश्यकता नहीं है। हमलोग तो मदनमंजरी की स्तुति करने के लिए आए हैं।

मिथ्याशुक्ल—( मदनमंजरी की ओर देखकर )

क्या यह दोनों नेत्रों की अमृतशलाका है या ब्रह्मा की अद्भुत शरीर निर्माण की पहली रेखा है। वाह, तीनों लोक में पवित्र, संसार का सार-रूप तथा रत्नस्वरूप यह कमलनयनी समीप में उपस्थित है ॥ १८ ॥

अपि च ।

एतस्याः स्तनभारभङ्गुरमुरः पीना नितम्बस्थली
मध्यं मज्जति नाभिगर्तपतितं नाभ्यं वलं चुम्बति ।
धैर्यं धेहि मनःकुरङ्ग पुरतो रोमावलीवागुरा
तत्किं भावि गतागतव्यसनिनः किं वा विधेयं विधेः ॥१९॥

( सहर्षम् । ) पुनरवलोक्यतामियम् ।

फुङ्कटमिश्रः—( तामवलोक्य । )

लावण्यामृतसरसी ललितगतिर्विकचकमलदलनयना ।
कस्य न मदनशरासनविधुरमनस्तापमपहरति ॥ २० ॥

---

और भी—

इसका वक्षस्थल स्तन के बोझ से झुक सा गया है, नितम्ब-भाग मोटा है, मध्य भाग तो नाभिके गढे में गिर कर डूबा हुआ है; फिर भी नाभिका सहारा पकड़ रहा है। अरे मनरूपी कुरंग, धैर्य धारण करो, क्योंकि आगे रोमावली रूपी जाल पड़ा हुआ है; गतागतव्यसनी (क्षणभर में यहाँ-वहाँ का चक्कर मारने वाले ) प्राणीका क्या होने वाला है अथवा विधिका क्या विधान है ( नहीं कहा जा सकता ) ॥ १९ ॥

( सहर्ष ) फिर से इसे देखो ।

फुंकटमिश्र—( उसको देखकर )

लावण्यरूपी अमृत के कारण रसीली, मनोहर चालवाली, विकसित कमल की पंखुड़ियों की तरह आँखोंवाली यह बाला, काम के बाण से बेचैन किसके मन की पीड़ा को नहीं हर लेती है ॥ २० ॥

अपि च ।

तैस्तैर्बन्धप्रबन्धैः कति कति न कृता जागरा नागरीभि-
नीतः कामः प्रतिष्ठां रतिरभसरसप्रार्थनाभिर्नवाभिः ।
तन्वीयं किं तु नीलोत्पलदलयुगलप्रोज्ज्वलस्निग्धदृष्टि-
र्निर्व्याजैरङ्गहारैरुपचरति चमत्कारमन्तर्गभीरम् ॥ २१ ॥

मिथ्याशुक्लः—अरेरे नरपशो, विषमाः शृङ्गारकथाः । अतिसंनिहित-मदनचेष्टानुवादिन उक्तिरेव ते ग्राम्या । तत्तद्विशेषरहितैश्च वचनैर्न किंचिदुक्तं भवति । तथाहि ।

यज्जल्पितं किमपि यच्च विलोकितं य-
दाज्ञाप्रदानमसकृद्भुजवल्लिबन्धः ।
प्रत्यङ्गचुम्बनकलाकलहानुवृत्ति-
रेतत्सुखं तदधिका मदनस्य सृष्टिः ॥ २२ ॥

---

और भी—

उन-उन बन्ध ( रतिसंबंधी १६ ) या ८४ आसन—प्रबन्धों के द्वारा प्रवीण स्त्रियों ने कितने-कितने जागरण नहीं किए ( अर्थात् इन सोलह आसनों को करते हुए पति के साथ में कितनी रात तक न जागती रही हैं ) । रति में वेग होने के कारण रस ( अनुराग की अनुभूति ) के बारे में नई-नई आकांक्षाओं के द्वारा काम की प्रतिष्ठा हो गई है । किन्तु यह तन्वी, जिसकी दोनों आँखें नीले रंग के कमलदल की भाँति उज्ज्वल तथा स्निग्ध हैं, छलरहित अंगों के चालन ( हरकत ) से हृदय में गम्भीर चमत्कार पैदा कर रही है ॥ २१ ॥

मिथ्याशुक्ल— अरेरे नरपशु, शृंगार की वार्ता कठिन है । अत्यन्त निकट से कामजनित चेष्टाको अभिव्यक्त करनेवाली तुम्हारी उक्ति ही गँवारू है । क्योंकि—



जो कुछ बोलना, जो कुछ ( टेढ़ी निगाह से ) देखना, जो कुछ आज्ञा

(इत्यन्योन्यं कलहं कुरुतः। ततो मिथ्याशुक्लेन गलहस्तं दत्त्वा निःसारितः फुङ्कटमिश्रः।)

(ततः प्रविशति चमरसेनविहारवासी व्यसनाकरो वन्दी।)

व्यसनाकरः—(पुरोऽवलोक्य।) हा धिक्, कष्टम्। पृथुजघनया रजक्या विना रजन्यां समुत्खातनिधानस्थानमिव विभाति भवनम्। तथाहि।

अनङ्गमङ्गलारम्भकुम्भाविव पयोधरौ।
कस्य नार्तिहरौ तस्याः करपल्लवसंगतौ॥ २३॥

अपि च।

सप्रेमप्रसराः प्रमोदमधुराः पीपूषवर्षोत्कराः
सान्द्रानन्दकराः स्मरज्वरहरास्तास्ताः कलाः सुभ्रुवः।
प्रातर्विह्वलयन्ति नः स्मृतिपथारूढा निगूढा मनः
कृत्याकृत्यविचारनिष्ठुरकथासंबन्धगन्धच्छिदः॥ २४॥

---

देना, बार-बार भुजारूपी लताओं से बाँधना, प्रत्यंगों के चुम्बन की कला में कलह का अनुसरण करना—ये सब सुख कामदेव की व्यतिरिक्त सृष्टि है॥२२॥

(इसके अनन्तर परस्पर झगड़ते हैं। इतने में मिथ्याशुक्ल गले में हाथ देकर फुंकटमिश्र को निकाल बाहर कर देता है।)

(तब चमरसेन विहार का निवासी व्यसनाकर वंदी प्रवेश करता है।)

व्यसनाकर—(आगे देखकर) हाय धिक्कार है, कष्ट है। मोटी जांघ वाली धोबिन (रजकी) के बिना रात्रि के समय में यह भवन, जहाँ का खजाना उखाड़ा जा चुका है, ऐसे स्थान जैसा लगता है। क्योंकि:—

कामदेव के मंगल-आरंभ के कलश की तरह उसके दोनों स्तन जो अंगुलियों के संगी हैं, भला किसकी पीड़ा (काम व्यथा) नहीं हरनेवाले हैं॥

और भी—

सुभ्रू (अच्छी भौंहों वाली रमणी) की प्रेम के साथ फैलने वाली, हर्ष के कारण मधुर, अमृत की वर्षा करने वाली, घना आनंद देनेवाली तथा काम-

( परिवृत्य )

दिगम्बरः—अलेले भिक्खुआ, दूलं गच्छ। असदिसजादिफंसदूसिदो सि। ( अरेरे भिक्षुक, दूरं गच्छ। असदृशजातिस्पर्शदूषितोऽसि )।

व्यसनाकरः—धिङ्मूर्ख, जातिरेव नास्ति। तथा च सुगतमतानुगं वचः।

एतासु पञ्चस्ववभासिनीषु प्रत्येकबोधस्फुटमण्डलीषु।
साधारणं षष्ठमिहेक्षते यः शृङ्गं शिरस्यात्मन ईक्षते सः ॥ २५ ॥

किं चास्मन्मते क्षणिकाः सर्वे भावाः। न ह्यात्मा स्थायीति। तन्नः कुत्र रजकीदूषणम्।

दिगम्बरः—ता किं दिण्णो दोस उववण्णोत्थि णो वा। ( तत्किं दत्तो दोष उपपन्नोऽस्ति न वा। )

व्यसनाकरः—विनाशशीला भावा जायन्ते।

---

जनित ताप को हरनेवाली वे-वे कलाएँ, जो निगूढ हैं और स्मृतिपथ में बार-बार आती हैं और जो कर्तव्याकर्तव्यके विचार के निष्ठुर प्रसंग की गन्ध का भी विच्छेद करने वाली हैं, प्रातःकाल हमारे मनको व्याकुल कर देती हैं ॥ २४ ॥

( घूमकर )

दिगम्बर—अरेरे भिक्षुक, दूर हो। तू असमान जातिके स्पर्शसे दूषित है।

व्यसनाकर—धिक् मूर्ख, जाति ही नहीं है। और यह बुद्धके मत का अनुसरण करने वाला वचन है :—

प्रत्येक बोध ( ज्ञान ) की स्फुटमंडली इन अवभासमान पंच ( पाँच ) में जो व्यक्ति सामान्य छठाँ पदार्थ देखता है, वह अपने मस्तक में शृंग को देखता है ( अर्थात् बुद्ध के अनुसार 'पंचस्कंध' के अतिरिक्त छठां 'जाति' जैसा कोई पदार्थ नहीं है )॥ २५ ॥

और क्योंकि। हमारे मत में सब भाव क्षणिक हैं। यहाँ तक कि 'आत्मा' भी स्थायी नहीं है। इसलिए हमको रजकी का दोष कैसे लगा।

दिगम्बर—तब क्या दिया ( लगा ) हुआ दोष उत्पन्न नहीं है ?

व्यसनाकर—सभी पदार्थ ( भाव ) विनाशशील हैं। ( अर्थात् उत्पन्न होते ही नष्ट हो जाते हैं। )

दिगम्बरः—अलेले भिक्खुआ, उप्पत्तिक्खणो विणासक्खणो त्ति पलम्पलाविलुद्धम्। ता भिण्णो उप्पत्तिक्खणो त्ति भिण्णो विणासक्खणो त्ति। (अरेरे भिक्षुक, उत्पत्तिक्षणो विनाशक्षण इति परम्पराविरुद्धम्) तद्भिन्न उत्पत्तिक्षण इति भिन्नो विनाशक्षण इति।)

सभासलिः—(सहासम्।)

शृणोति श्रुतिहीनोऽपि जातिहीनोऽपि जातिमान्।
स्वीकृतक्षणभङ्गोऽपि जेतुमन्यं समीहते ॥ २६ ॥

व्यसनाकरः—धिङ्मूर्ख, किमनेन शब्दच्छलेन। अहं पञ्चाख्यानपठनार्थं दन्तुरया समाहूतः। तत्किमनेन वृथा भिक्षुकलहेन।

सभासलिः—तत्किं तत्र गतो भवान्।

व्यसनाकरः—(अश्रुत्वैव मदनमञ्जरीमवलोक्य।)

क्रिमपि क्रिमपि क्वापि क्वापि लभ्या सखीभ्यः
पृथुलशिथिलनेत्रप्रान्तकान्तैर्वचोभिः।
उषसि सुरतसंपत्ताण्डवाडम्बराणि
प्रथयति शिथिलाङ्गी कस्यचित्पुण्यभाजः ॥ २७ ॥

---

दिगम्बर—अरेरे भिखुए, 'उत्पत्तिक्षण' तथा 'विनाशक्षण' ये दोनों परस्पर विरुद्ध हैं। इसलिए उत्पत्तिक्षण भिन्न है और विनाशक्षण भिन्न है।

सभासलि—(हंसी के साथ)

श्रुति (वेद या कान) से हीन होकर भी सुनता है, जाति से हीन होकर भी जाति वाला है। क्षणभंगुरता को स्वीकार किए हुए भी दूसरे को जीतना चाहता है ॥ २६ ॥

व्यसनाकर—धिक् मूर्ख, शब्दछल से क्या प्रयोजन। दन्तुरा ने मुझको पंचाख्यान पढ़ने के लिए बुलाया है। इसलिए व्यर्थ में इन भिक्षुओं के टंटे से क्या मतलब।

सभासलि—तब क्या आप वहाँ गए थे!

व्यसनाकर—(बिना सुने ही मदनमंजरी की ओर देखकर)

सखियों के द्वारा (माध्यमसे) कभी-कभी कहीं प्राप्त होनेवाली यह शिथि-

(ततः कलहं कृत्वा दिगम्बरेण निःसारितो व्यसनाकरः । )

दिगम्बरः—( परिवृत्य । ) भो उवज्झाअ महाभाअ, हगे कामाउले । विवाहसद्धालुणी एसा वि कुट्टणी तरुणी व्व पडिहादि । ता मज्झ कदे पदाणेण पसीददु । मअणमञ्जरी इण तुम्ह अणुरत्ता भोदु । (भो उपाध्याय महाभाग, अहं कामाकुलः ! विवाहश्रद्धालुरेषापि कुट्टनी तरुणीव प्रतिभाति । तन्मम कृते प्रदानेन प्रसीदतु । मदनमञ्जरी पुनर्युष्मदनुरक्ता भवतु ) ।

सभासलिः—(ततः संकेतस्थाने मदनमञ्जरीमवलोक्य स्वगतम् । )

आयातासि कथं नमामि चरणौ वासः स्खलत्यूरुतो
मामालिङ्ग्य मृगेक्षणे क्षणमिह व्यालुप्यतां संभ्रमः ।
इत्यासन्नरतेस्तरङ्गितदृशः कम्पाकुलायाः पुन-
स्तस्याः स्यादभिसार एष समयः स्वप्नेऽपि शान्तिः कुतः ॥२८॥

---

लांगी, भारी तथा शिथिल आँखों के संकेत से सुबह में किसी पुण्यभागी के साथ में हुए संभोगरूपी संपत्ति ( कामकेलिरूपी वैभव ) के ताण्डवाडम्बर का उद्घोष कर रही है ॥ २७ ॥

( इसके बाद झगड़ा करके दिगम्बर ने व्यसनाकर को निकाल दिया । )

दिगम्बर—( घूमकर ) अजी उपाध्याय महाभाग, मैं कामसे व्याकुल हो रहा हूँ । विवाह के लिए इच्छुक यह कुटनी भी तरुणी की तरह लग रही है । इसलिए मुझको देनेके लिए प्रसन्न होइये । पुनः मदनमंजरी आपमें अनुरक्त होवे ।

सभासलि—( इसके बाद संकेत स्थान में मदनमंजरी को देखकर मन ही मन ) तुम आ गईं, कैसे चरणों में प्रणाम करूं, वस्त्र जांघसे सरक रहा है, हे मृगनयनी, क्षणभर यहाँ मेरा आलिंगन करके मेरी आतुरता दूर करो । क्योंकि जिसकी रति ( संभोग की इच्छा ) सन्निकट है, जिसकी आँखें तरंगित हो रही हैं, जो कामजनित कंप के कारण व्याकुल हो रही है ऐसी ( नायिका ) का यह समय अभिसार का हो जाय तो, फिर स्वप्न में भी शान्ति कहाँ ॥ २८ ॥

( दिगम्बरं प्रति । ) युक्तमुक्तं भवता किं तु दन्तुरां स्वीकारयामि तावत् । (उपसृत्य ।) दन्तुरे, त्वद्गुणाकृष्टोऽयं दिगम्बरस्त्वामभिलषति । त्वं चाद्यापि नवनवतिवर्षदेशीया युवतिः । तथाहि ।

निबिडितनूपुरमधुराः कस्य निगूढा न सन्ति ते निधयः ।
रिपुरिव यदि न विसर्पति करकिसलयवलयझंकारः ॥ २९ ॥

तदनुष्ठीयतां युवयोर्विवाहः ।

दन्तुरा–(सलज्जम् ।) जं तुम्हाणं संमदं भोदि। (यद्युष्माकं संमतं भवति।)

सभासलिः—(सविमर्शं विषण्णं दिगम्बरमवलोक्य ।) युक्तमुक्तं व्यासेन—

'वेपथुर्मलिनं वक्त्रं दीना दृग्गद्गदः स्वरः ।
मरणे यानि चिह्नानि तानि चिह्नानि याचके' ॥ ३० ॥

तद्विवाहाय समाहूयतां जङ्गमनामा चतुर्वेदः ।

---

( दिगम्बर के प्रति ) आप ने ठीक कहा किन्तु जबतक दन्तुरा को मनाता हूँ ( मंजूर कराता हूँ ) । ( समीप में जाकर ) दन्तुरे, तुम्हारे गुणों पर मुग्ध होकर यह दिगम्बर तुझे चाहता है । और तुम आज भी ९९ वर्ष की युवती हो । और क्योंकि:—

कसकर बाँधे हुए नूपुर के मधुर शब्दरूपी तुम्हारी सम्पत्तियाँ किसके लिये दुर्लभ न होतीं, यदि शत्रु की भाँति करपल्लव में धारण किए गए कड़े की झनझनाहट न होती ॥ २९ ॥

अतः आपदोनों का विवाह सम्पन्न हो जाय ॥

दन्तुरा—( लज्जा के साथ ) जो आपकी संमति हो ।

सभासलि—( विचार में लीन तथा खिन्न दिगम्बर की ओर देखकर ) व्यास ने ठीक ही कहा है—

कँप-कँपी मुखपर मलिनता, दीनता भरी निगाह गद्-गद् स्वर—ये सब चिह्न मौत के समय में आ जाते हैं; वे ही सब चिह्न याचक में भी रहते हैं ॥ ३० ॥

इसलिए विवाह के लिए जंगम नामक चतुर्वेदी को बुलाओ ।

( प्रविश्य । )

जङ्गमः—अद्य मम कुट्टनीविवाहव्याकृष्टस्य भुजाभ्यां गङ्गां समुत्तीर्य समागतस्य संध्यापि विस्मृता । अहह, आमन्त्रितस्यापि मे संध्यावन्दनासक्तस्य महती वेलातिक्रान्ता । तन्न युक्तम् । तथा चाह भगवान्व्यासः—

'स्वकार्यव्यापृतेनापि धर्मः कार्योऽन्तरान्तरा ।
दाम्ना बद्धोऽपि हि भ्राम्यन्घासग्रासं करोति गौः' ॥ ३१ ॥

( उपसृत्य । )

क्षपणकः—चउव्वेअ, तुम्ह चलणजुअलं पणमामि । ( चतुर्वेद, युष्मच्चरणयुगलं प्रणमामि । )

चतुर्वेदः—

दोषाकरमुखीमेनां दन्तुरां प्राप्य चण्डिकाम् ।
भज त्वं शूलिनः कान्तिं श्मशानाश्रमवासिनः ॥ ३२ ॥

सभासलिः—भो भोः चतुर्वेद, सत्वरमनुष्ठीयतामनयोर्विवाहः ।

---

प्रवेशकर

जंगम—आज कुटनी के विवाह से आकर्षित होकर भुजाओं के द्वारा गंगा को पार करके आए हुए मेरी सन्ध्योपासना भी छूट गयी । खेद है कि मुझ आमंत्रित तथा सन्ध्यावंदन में आसक्त का बहुत समय बीत चुका । सो ठीक नहीं हुआ ! क्योंकि भगवान् व्यास ने कहा है—

निजी कार्य में लगे रहने पर भी बीच-बीच में धर्म करना चाहिए । क्योंकि रस्सी से बँधी हुई भी गाय घूम-घूम कर घास खाती रहती है ॥ ३१ ॥

( समीप में जाकर )

क्षपणक—चौबेजी, आप के दोनों चरणों में प्रणाम करता हूँ ।

चतुर्वेद—चन्द्रमा के समान मुखवाली ( दन्तुरा पक्ष में—कलंकित मुखवाली ), चण्डी ( दन्तुरा पक्ष में—कर्कशा राक्षसी ) इस 'दन्तुरा' को प्राप्त करके तू भी श्मशान-निवासी भगवान् शंकर की शोभा प्राप्त कर ॥ ३२ ॥



सभासलि—अजी चतुर्वेद, शीघ्र ही इसका विवाह सम्पन्न कीजिए ।

चतुर्वेदः—( सहासम् । )

स्तनौ प्रचलितावस्या विमर्दातिवशोन्मुखौ ।

विशुष्कस्य नितम्बस्य वार्तां कर्तुमिवोद्यतौ ॥ ३३॥

तदद्यैव ज्येष्ठानक्षत्रे शनैश्चराधिष्ठिते धनुषि लग्ने युक्तः स्यादनयोर्विवाहः ।

सभासलिः—तत्रैव वैधव्यं ध्रुवम् ।

चतुर्वेदः—उपरितनभागे यदा वैधव्यं तदा को दोषः ।

सभासलिः—साधूक्तम् ।

चतुर्वेदः—(दिगम्बरमर्कपुष्पैरलंकृत्य ।) तदुपसर्पतु तावदेनां वरवेषधारी करग्रहणाय दिगम्बरः ।

( ततः प्रविशति वरवेषधारी दिगम्बरः । )

चतुर्वेदः—( स्वस्त्ययनार्थं पुष्पाक्षतान्यादाय । )

जातस्य हि ध्रुवं मृत्युर्ध्रुवं जन्म मृतस्य च ।

तस्मादपरिहार्येऽर्थे न त्वं शोचितुमर्हसि ॥ ३४ ॥

---

चतुर्वेद—( हँसी के साथ )

इसके लटके हुए दोनों स्तन अच्छी तरह मसल देने के कारण नीचे की ओर झुके हुए ऐसे लग रहे हैं कि मानो, सूखे नितम्ब के साथ बात करने के लिए तैयार हों ॥ ३३ ॥

अतः आज ही ज्येष्ठा नक्षत्र में शनैश्चर के रहने पर धनुष लग्न में इन दोनों का विवाह पूर्ण हो जाय ।

सभासलि—वहीं पर तो वैधव्य निश्चित है ।

चतुर्वेद—यदि वृद्धावस्था में वैधव्य हो जाय तो दोष क्या ।

सभासलि—ठीक ही कहा ।

चतुर्वेद—( दिगम्बर को आक के फूलों से अलंकृत कर ) तब वरवेषधारी दिगम्बर 'पाणिग्रहण' के लिए इसके समीप जाय ।

( इसके बाद वरवेषधारी दिगम्बर चारों ओर घूमता है । )

चतुर्वेद—( मंगल के लिए फूल और अक्षत लेकर )

जन्म लेने वाले की मृत्यु निश्चित है और मरे हुए का जन्म निश्चित है । इसलिए इस अनिवार्य विषय में तुम्हें सोच नहीं करना चाहिए ॥ ३४ ॥

दिगम्बरः—( कुट्टनीं प्रति शनैः । ) तुम्हे किं वेसामाई उत वेसा । जइ वेसा ता गहणकं लेहु । अह जइ वेसामाई ता अभिवादेमि । ( यूयं कि वेश्यामाता उत वेश्या । यदि वेश्या तद्ग्रथनकं गृहाण । अथ यदि वेश्यामाता तदाभिवादये ) ।

दन्तुरा–अण्णस्सिं समए भणिस्सदि । ( अन्यस्मिन्समये भणिष्यति ) ।

(दिगम्बरः करग्रहणं कृत्वोपविशति ।)

सभासलिः—अस्मिन्कन्यादानसमये दक्षिणार्थं सुगन्धताम्बूलार्थं च पदहडाग्रामो मया दत्तः । मधुपर्कार्थं विसहडाग्रामश्च ।

चतुर्वेदः—भो भो उपाध्याय, यावदाभ्यां लीलागारे रतिर्न दीयते तावत्कुतो यौतुककौतुकम् ।

सभासलिः—एतयोरत्र कौतुकागारे महाशय्या क्रियताम् । यो यत्र म्रियते तस्य तत्रैव दाहो युक्तः ।

चतुर्वेदः—(उभावप्यवलोक्य ।) अपनीतोऽस्य हट्टविलासिनीविमर्देन विगन्धः । तदलं कालविलम्बेन । प्रदीयतां मे वैवाहिकी दक्षिणा ।

---

दिगम्बर—( कुट्टनी के प्रति धीरे से ) आप क्या वेश्या की माता हैं या वेश्या, यदि वेश्या हैं तो 'ग्रथन' ( गठबंधन ) ले लें । अथवा यदि वेश्या-माता हैं, तब तो अभिवादन करता हूँ ।

दन्तुरा—यह अन्य समय में बताया जायगा ।

( दिगम्बर हाथ पकड़ कर बैठता है। )

सभासलि—इस कन्यादान के समय मैंने दक्षिणा और सुगंधित ताम्बूल के लिए 'पदहडा' गाँव दिया तथा मधुपर्क के लिए 'विसहडा' गांव ।

चतुर्वेद—अजी उपाध्याय, जब तक ये दोनों लीलागार में रति-दान नहीं करते तब तक दहेज ( यौतुक ) का कुतूहल ( आनंद ) कहाँ ?

सभासलि—इस कौतुकागार में इन दोनों के लिए 'महाशय्या' का प्रबन्ध करो जो जहाँ मरता है उसका वहीं पर 'दाह' उचित है ।

चतुर्वेद—( दोनों को देखकर ) बाजार की वेश्याओं के साथ रगड़ करने से इसकी जो दुर्गंध थी वह दूर हो गई । अतः समय बिताना ठीक नहीं । मुझे विवाह कराने की दक्षिणा दें ।

(दिगम्बरो हरीतकीयुगलमुपनयति ।)

चतुर्वेदः—(सकोपम् ।) अरे रे निर्लज्ज नग्नक लुञ्चितकेश दिगम्बर, अनेकतव्रतोपवासनियमपरस्य शूद्रप्रतिग्रहनिवृत्तस्य चतुर्वेदाध्यायिनः शुक्लस्य महाब्राह्मणस्य मम दक्षिणाप्रलोपस्त्वया कर्तव्यः । तदेनामादाय यास्यामि । (इति परस्परं दक्षिणाकलहाकुलौ नृत्यतः ।)

कुलव्याधिः—(परिवृत्य ।)

विहसन्तकअन्तनहच्छेडा अहवा तिमिराणँ घडा णिविडा ।
भअवाणसमाणसमुल्लसिआ मिलिआ जमि रक्खसरक्खसिआ ॥३५॥
कलकङ्कणलम्भिअबाहुलदा घणकुन्तलका मुहभूसणआ ।
वरिसा उण मेहजलाकुलिआ णिविडन्तपओहरमण्डलिआ ॥३६॥

(विहसत्कृतान्तनखच्छेदा अथवा तिमिराणां घटा निविडा ।
भगवत्समानं समुल्लसिता मिलिता यथा राक्षसराक्षसिकाः ॥
कनककङ्कणजृम्भितबाहुलता घनकुन्तलका मुखभूषणकाः ।
वर्षाः पुनर्मेघजलाकुलिता निविडितपयोधरमण्डलिताः ॥)

---

( दिगम्बर दो हर्रें देता है )

चतुर्वेद—( क्रोध के साथ ) अरे रे निर्लज्ज, नंगे, लुञ्चितकेश दिगम्बर ! अनेक व्रत तथा उपवास के नियमों को पालन करने वाले, शूद्र का दान न लेने वाले, चारों वेदों के ज्ञाता मुझ शुक्ल महाब्राह्मण की दक्षिणा का तेरे द्वारा लोप ठीक ही है । तब इसे लेकर चला जाऊँगा ।

( इसके बाद परस्पर दक्षिणा-कलह से व्यग्र दोनों नाचते हैं । )

कुलव्याधि—( घूमकर )

हँसते हुए जमराज को मानो नखच्छेद हो, अथवा अन्धकारों का घना समूह हो, भगवान् ( राम या कृष्ण ) के समान जो उल्लसित हो रही हो, जैसे आपस में राक्षस और राक्षसियों का मिलन हो रहा हो, जिसमें सोने के कंगन भरी बाहें फैल रही हों ( यहाँ बिजली की चमक से तात्पर्य है ) घने बालों का

(इति पुनर्नृत्यतः)

सभासलिः—

चुम्बन्तः सरसीमुखाम्बुजवनं पान्थप्रमोदच्छिदः
प्रोन्मीलन्नवमालिकापरिमलाः श्रीखण्डसंबन्धिनः ।
संभोगश्रमवैरिणः स्मरशरव्यापारविस्तारिणः
कार्णाटीभुजवल्लिबन्धविकलाः सर्पन्ति मन्दानिलाः ॥३७॥

अपि च ।

भूदेवस्वस्तिवादस्तिरयतु दुरितं नीरुजः सन्तु सन्तः
सन्तु प्रौढारिवीरव्रजविजयकलाशालिनः क्षोणिपालाः ।
आस्तां विद्वत्प्रकाण्डश्रवणपुटचमत्कारि काव्यं कवीना-
मस्तु व्यामोहशान्तिः सृजतु हृदि मुदं निश्चलां चन्द्रचूडः ॥

(इति निष्क्रान्ताः सर्वे ।)

दन्तुरापरिणयो नाम द्वितीयोऽङ्कः ।

———

झुंड हो जो मुख का भूषण स्वरूप है; पयोधर (मेघ,—नायिका-पक्ष में स्तन) मण्डलित मेघ के जल से आकुल यह वर्षा ऋतु तो नहीं है ॥३५-३६॥

(इसके बाद पुनः नाचते हैं।)

सभासलि—रस भरे मुखरूपी कमलवन को चूमता हुआ, पथिकों के आनंद को भंग करनेवाला, खिली हुई नवीन बेला की खुशबू जिसमें आ रही है, चंदन का संग करने वाले संभोगजनित श्रम के वैरी (अर्थात् संभोगजनित थकान को दूर करने वाला), काम के बाण-व्यापार को बढ़ानेवाला (अर्थात् कामोद्दीपक), कर्नाट देश की रमणियों की भुजलता में बँध जाने के कारण व्याकुल मंद पवन बह रहा है ॥ ३७ ॥

और भी :—ब्राह्मणका आशीर्वाद पापको दूर करे, सज्जन पुरुष रोगसे मुक्त रहें, राजा लोग प्रौढ तथा शत्रु-वीरमंडल के ऊपर विजय की कला से सुशोभित होवें, कवियोंका काव्य श्रेष्ठ विद्वानोंके कानोंमें चमत्कार पैदा करे, व्यामोह (अज्ञान) की शांति हो, भगवान् शंकर हृदय में अचल आनंद का सर्जन करें ॥ ३८ ॥

(इसके बाद सबके सब रंगमंच से चले जाते हैं।)

समाप्तमिदं लटकमेलकं नाम प्रहसनम् ।

# साहित्य की कतिपय पुस्तकें

१ अनर्घराघव। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित ८-००
२ अभिज्ञान शाकुन्तल। किशोरकेलि संस्कृत-हिन्दी टीका सहित। संपूर्ण ६-००
३ अभिज्ञानशाकुन्तल (चतुर्थ अङ्क) संस्कृत-हिन्दी टीका सहित १-००
४ अभिषेकनाटक। भास विरचित। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित २-५०
५ अविमारक। भास विरचित। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित ३-००
६ उत्तररामचरित। चन्द्रकला संस्कृत-हिन्दी टीका सहित ५-५०
७ ऊरुभङ्ग। भास विरचित। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित २-५०
८ कर्णभार। भास विरचित। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित १-२५
९ कर्पूरमञ्जरी। मकरन्द संस्कृत-हिन्दी टीका सहित २-५०
१० चारुदत्त। भास विरचित। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित २-५०
११ दूतघटोत्कच। भास विरचित। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित १-२५
१२ दूतवाक्य। भास विरचित। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित १-२५
१३ दूताङ्गद नाटक। दूताङ्गद-चन्द्रिका संस्कृत-हिन्दी टीका सहित १-००
१४ नागानन्दनाटक। भावार्थ दीपिका संस्कृत-हिन्दी टीका सहित ३-००
१५ नाट्यशास्त्र। १-२ अध्याय। मयूख हिन्दी टीका सहित ०-६५
१६ पञ्चरात्र। भास विरचित। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित २-२५
१७ प्रतिज्ञायौगन्धरायण। भास विरचित। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित २-००
१८ प्रतिमानाटक। भास विरचित। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित २-००
१९ प्रबोधचन्द्रोदय। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित २-५०
२० प्रसन्नराघव। चन्द्रकला संस्कृत-हिन्दी टीका सहित ४-००
२१ प्रियदर्शिका। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित २-३०
२२ बालचरित। भास विरचित। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित २-५०
२३ मध्यमव्यायोग। भास विरचित। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित १-२५
२४ महावीरचरित। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित ४-००
२५ मालतीमाधव नाटक। चन्द्रकला संस्कृत-हिन्दी टीका सहित ५-००
२६ मालविकाग्निमित्र। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित ३-००
२७ मुद्राराक्षस। शशिकला संस्कृत-हिन्दी टीका सहित ३-२५
२८ मृच्छकटिक। प्रबोधिनी संस्कृत-हिन्दी टीका सहित
२९ रत्नावली। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित
३० विक्रमोर्वशीय। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका सहित
३१ वेणीसंहार नाटक। प्रबोधिनी संस्कृत-हिन्दी टीका स
३२ स्वप्नवासवदत्त नाटक। प्रकाश संस्कृत-हिन्दी टीका स

प्राप्तिस्थान—चौखम्बा विद्याभवन